यही सात सुहागन स्त्रियां चक्की पूजन करती हैं और चक्की पर पांच स्वस्तिक चिह्न अंकित करती हैं। मोलियां बांधती हैं। 'पीठी' पीसती हैं। एक एक करके सातों स्त्रियां पीठी पीसने का दस्तूर करती हैं। ये ही सात स्त्रियां मेंहदी पीसने का दस्तूर भी करती हैं।

विवाह के कार्य का वास्तविक समारम्भ तब होता है जब विवाह के केवल पन्द्रह दिन शेष रह जाते हैं। ये दिन बड़े आनन्द और उल्लास के होते हैं। सम्पूर्ण वातावरण गीतों एवं लोक-नृत्यों की रुनझुन से मुखरित हो उठता है। एक निश्चित तिथि पर सात सुहागिन स्त्रियां हरे मूंग चुनना प्रारम्भ कर देती हैं इसे मूंग हाथ में लेना भी कहा जाता है। यह कार्य दिन में गणपति का आह्वान गीत गाकर किया जाता है। यहीं से स्त्रियां बन्ना गीत आरम्भ कर देती हैं।

इसी प्रकार कन्या-पक्ष की ओर भी सुहागिन स्त्रियां हाथ में धान लेकर विवाह के कार्य प्रारम्भ करती हैं। यह काम 'हथलिया' कहलाता है। वर तथा वधू–पक्ष के यहां 'मूंग हाथ' में लेने से विवाह का कार्य प्रारम्भ हो जाता है। इसके पश्चात दोनों पक्षों द्वारा अपनी-अपनी जाति और समाज तथा व्यवहार के व्यक्तियों में गुड़ वितरित किया जाता है। मारवाड़ियों में 'कसार के लड्डू' और शक्कर का गिडोला देते हैं। कहीं-कहीं गुड़ आदि वितरित करते समय पुरुषों के साथ स्त्रियां भी सामूहिक रूप में साथ जाती है। पुरुषों में घर का एक व्यक्ति, सेवक या नाई ही रहता है।

दोनों पक्षों की ओर से जिनको गुड़ दिया जाता है वे 'आन्दली'—मिष्ठान, विविध प्रकार के फल-फूल, मेवा,

नारियल भेजते हैं। आन्दली के साथ भेंट स्वरूप कुछ मुद्रा भी रखी जाती है। वर तथा वधू के लिये आन्दली में पान और पुष्पमाला का महत्त्वपूर्ण भाग रहता है। आन्दली स्वीकार करने पर शादी के प्रीतिभोज तथा अन्य अवसरों पर उन्हें न्योता-निमन्त्रण दिया जाता है। यह आपसी व्यवहार का एक आवश्यक और विशेष अंग है।

इस अवधि में महिलाएँ सामूहिक रूप से विवाह गीत गाती रहती हैं। वर-पक्ष के गीतों में प्रमुखतया घोड़ी, बन्ना और सेवरा आदि हैं। वधू-पक्ष के गीतों में बनी और सुहाग-कामण आदि गीत मुख्य रूप से गाये जाते हैं। रात्रि को ढोल और कांसी की थाली के साथ नृत्य और गीतों का विशेष आयोजन होता रहता है। बान बैठ जाने के बाद प्रतिदिन इस प्रकार का आयोजन चलता रहता है।



## मायां

विवाह के घर में एक सुसज्जित कक्ष में मायां की स्थापना की जाती है। स्वच्छ लिपी पुती दीवार पर गणपति की मूर्ति चित्रित की जाती है। गणपति के दायें बायें ऋद्धि-सिद्धि चंवर डुलाती हुई खड़ी की जाती है। गणपति के चरणों के निकट उनके वाहन मूषक को बिठाया जाता है। गणपति के चित्र के निम्न भाग में सात टीकी कुमकुम की व सात टीकी घी की लगाई जाती है। पास में कलश स्थापित किये जाते हैं कलश के नीचे आखे गेहूं जौ आदि रखे जाते हैं। पास में घी का दीपक रहता है जो निरन्तर जब तक मायां नहीं उठती है तब तक जलता रहता है। इस प्रकार यह स्थान जहां विवाह के महत्त्वपूर्ण कार्य सम्पन्न किये जाते है मायां का स्थान कहलाता है। वर और कन्या दोनों ही के पक्षों में सर्वप्रथम मायां की स्थापना की जाती है। तदुपरांत बान विनायक का कार्य होता है।

मायां के स्थान की पवित्रता का विशेष ख्याल रखा जाता है। इसमें किसी अस्पृश्य स्त्री या पुरुष को प्रवेश नहीं करने दिया जाता है। वर व कन्या के सब मांगलिक कार्य इसी स्थान पर सम्पन्न किया जाना शुभ माना जाता है विशेष कर सुहाग की मंजुल मनोहर और मनभावनी रात्रि का आस्वादन करने का मुख्य स्थान भी यही रहता है। वर तथा वधू का प्रथम समागम देवता की साक्षी में सम्पन्न होता है शायद विशेष प्रयोजन से ही। जैसे पुरुषत्व और नारीत्व की

भावनाओं का लेखा जोखा यहीं पर ही होने का विशेष महत्व है।

विवाह के सब मांगलिक कार्य 'मायां' में ही सम्पन्न किये जाते हैं। वैसे वैवाहिक कार्य तो मूंग हाथ लेने के दिन से ही प्रारम्भ हो जाता है पर वास्तविक कार्यों का 'श्री गणेश' बान बैठने से होता है। बान बैठने से तात्पर्य वर तथा वधू द्वारा गणपति पूजन और गणेश स्थापना से है। छोटा विनायक या छोटा बान पहले बैठता है इसका दिन शुभ तिथि देख कर पुरोहित द्वारा निश्चित किया जाता है।

छोटे बान के दिन प्रथम बार वर अथवा वधू के पीठी की जाती है। ब्रह्म वेला में शुभ मुहूर्त पर कन्या तथा वर पक्ष के यहां स्त्रियां मंगल भावनाओं के साथ गीतों की स्वर लहरी पर मुखरित पहला तेल चढ़ाने का आयोजन करती हैं। हल्दी तेल चढ़ाने वाली स्त्रियां 'गोरनी' कहलाती हैं। उनकी संख्या पांच सात या ग्यारह तक भी होती है। 'पोठी' और तेल चढ़ने के बाद स्नानादि किया जाकर स्वच्छ वस्त्र पहिनाये जाते हैं और फिर 'मायां' में गणपति पूजन पुरोहित द्वारा प्रारम्भ होता है। वर तथा वधू के निकट छोटा बालक या बालिका बैठाई जाती है। ये विनायक के प्रतिरूप होते है जो 'विनाय-कड़ा'' कहलाते हैं। छोटे बान का कार्य मायां में सम्पन्न होता है जिसकी विधि इस प्रकार है

१. दीवार पर गणपति का चित्र मंडित किया जाता है।
२. पीली मिट्टी के गणेश जी बनाकर पूजन किया जाता है।

३. कलश की पूजा की जाती है।
४. घी का दीपक जलाया जाता है।
५. लपसी का भोग जगाया जाता है।
६. देवी देवताओं के लावणे दिये जाते हैं।
७. 'सवासिनी' द्वारा वर अथवा वधू की आरती उतारी जाती है।

पूजन विधि के सम्पन्न होने तक स्त्रियां देवी देवताओं के गीत गाती रहती हैं। पूजन के समाप्त होने पर सगे सम्बन्धी वहीं भोजन का आनन्द उठाते हैं।

# विनायक

## (१)

गढ़ रणतभंवर सूं आवौ विनायक करो नी अणचीती विड़दड़ी।
विड़द बिनायक दोनूं जी आया, आय तो उतरया हरिया बाग में।
ढूंढ़त-ढूंढ़त नगरी जी ढूंढ़ी, कोई घर तो बताओ लाडले रे बापरो।
ऊँची सी मेड़ी लाल किवाड़ी, केल झबरके वांके लाडले रे बारणे।
पहलो तो वासो सरवर वसियो, सरवर भरियो ठण्डे नीर सूं।
भरियो तो सरवर लैवे रे हिलोला, नीर भरे पणिहारियां।
दूजो तो वासो बागाजी वसियो, बागा में छायो मरुओ मोगरो।
तीजो तो वासो ग्वाड़ाजी बसियो, ग्वाड़ा भर्या धोलीधेन सूंजी।
गाय गवाड़े भैंसा जी बाड़े सोवन थाम विलोवणो।
चोथो वासो सेले जो बसियो, सेले में भरिया बामण बनिया।
पांचवों तो वासो तोरण वसियो, तोरण छाई रुड़ी चुड़कल्या।
अदन बदन दोय चुड़कल्या बोली, ज्यां बीच बोल्यो हरियो सूवटो।
छट्ठो तो वासो मायां जी वसियो, मायां में बैठा देवी देवता।
देव देवी ने नारेल बधारस्या, राय बनो परणावस्या।
सातवों तो वासो चंवरी जी वसियो, चंवर्‌या बैठा लाडी लाडला।

बधजे ये लाडी बड़ पीपल ज्यूं, फलजे नीम जमीर ज्यूं ।
लाडली रो चीर बधजो, रायवररो वागो मोलिया ।

(२)

कठा का बाजा वाजा हो गजानन्द, कठ किया छे मिलान–
–ओ गजानन्द ।
रणतभंवर रा बाजा बाताओ गजानन्द अजमेर लिया छे मिलान
–ओ गजानन्द ।
बून्दी रे छाजे नोबत बाजे तो झरन झरन झालर वाजे
–ओ गजानन्द ।
नौबत वाजे नगारा भी बाजे तो झरन २ झालर बाजे
–ओ गजानन्द ।
बून्दी रे छाजे नौबत वाजे तो झरन २ झालर बाजे
–ओ गजानन्द ।

(३)

चालो विनायक आपा बजाजी रे चालां
तो आछा २ कपड़ा मुलावां सो म्हारा बिरद विनायक ।
चलती गाडी री बावो लोयर तोड़ी,
हाल्यां रा मुंडा बांका किया ओ मारा विरद विनायक ।
चालो बिनायक आपा सोनिड़ा रे चाला
ओ अच्छा २ गहणा मुलावां ओ मारा विरद विनायक ।
चलती गाडी रो बाबो लोयर सांधी
हाल्यां रा मुन्डा सीधा कीधा जी मारा विरद विनायक ।
दून्द दून्दयाला बाबा सून्ड सूंडालो, ओछी सी पीडयां एज नगारा
ओ म्हांरा विरद विनायक ।

(४)

म्हारी गाडी रही बालू रेत में विनायक एक बेलां के कारणे ।
म्हारो धन रहयो धरती माये गजानन्द एक पूता के कारणे ।

म्हारो हार रियो गला माहे गजानन्द एक बहू के कारणे
म्हारा चीर रीया बक्सा मांय गजानन्द एक दीयड़ रे कारणे ।
म्हारी हांडा री हांडा माहे गजानन्द एक जवांई रे कारणे

## पीठी

छोटे बान के दिन से ही वर या वधू के पीठी की जाती है वर या कन्या को घर के बड़े आंगन अथवा चौक में बाजौट (चौक) पर पूर्व की ओर मुख करके बिठाया जाता है। गौरनें दूब लेकर उसे तेल में डूबा कर बाएँ हाथ पर सीधा हाथ रखकर और बाएं से सीधे पैरों को फिर घुटनों फिर कन्धों को तथा फिर मस्तक को क्रम से स्पर्श करती हैं। यह कार्य भी गिनकर सात या ग्यारह बार किया जाता है। तेल चढ़ने के बाद हल्दी के साथ पीठी ( उबटन ) की जाती है। पीठी हल्दी, जौ, बेसन और तेल को मिलाकर बनाई जाती है (सम्पन्न घरानों में केसर और बादाम से उबटन किया जाता है)। पीठी के अनेक गीत इस अवसर पर महिला मण्डली के द्वारा गाये जाते हैं। तत्पश्चात बहन या बुआ द्वारा आरती की जाती है। बाद में कन्या या वर गणपति पूजन के लिये मायां में जाते हैं। यह क्रम छोटे बिनायक से प्रारम्भ होकर वर की निकासी के दिन तक तथा कन्या के लग्न के दिन तक प्रतिदिन निश्चित समय पर सम्पादित होता रहता है।

निम्नलिखित गीत पीठी के अवसर पर महिलाओं द्वारा गाए जाते हैं। प्रथम गीत में पीठी रचना-विधि का स्पष्ट संकेत है। द्वितीय गीत में हल्दी की रंगीन आभा का अंकन है जो बना या बनी पर उभरता है पीठी करने से। इसमें परिवार के बाबा से लेकर मामा तक को जो चाव उत्पन्न होता है उसका

मधुर उल्लेख हुआ है। तृतीय गीत में गौरनें जो तेल चढ़ाती हैं उनकी चूंदड़ी पर चिकनाहट का आ जाना ही प्रश्नवाचक चिन्ह बन जाता है कि तुम्हारी चूनरी चिकनी क्यों कर हुई ? वह भी सीधा और स्पष्ट उत्तर देती है कि रायजादा वर या रायजादी वधू के तेल चढ़ाने के कारण ही चूनरी चिकनी हो गई है।

## पीठी के गीत

–१–

मगरे रा मूंग मंगाओ ए , म्हारी पीठी मगरे चढ़ावो ए ।
म्हारी तेलण आमण लायी ए, तेलण तेल घड़ो भर लायी ए ।
म्हारी मालण आमल लायी ए, मालण चम्पो मरवो लायी ए ।
चंपै री चौसठ कलियां ए, बनो पूरी ठान री रलियां ए ।
बनड़े रे हाथ पतासा ए, बनो करे बनी सूं तमासा ए ।
बनड़े रे हाथ में डोरी ए, बनड़े से बनड़ी गोरी ए ।
बनड़े रे हाथ में कूंची ए, बनड़े से बनड़ी ऊंची ए ।

–२–

म्हारी हल्दी रो रंग सुरंग निपजै मालवै ।
हल्दी मोल पसारी री हाट, बनड़े रे सिर चढ़े ।
चिरजीवौ रायजादै रा बाबा जी चतर सुजाण हल्दी मालवे ।
थांरी माता रे मन कोड घणा करे ।
म्हारी हल्दी रो रंग सुरंग निपजै मालवै ।

इस गीत को आगे काक्यां, माम्यां, भाभ्यां आदि के नाम के साथ बढाकर गाया जाता है।

–३–

रामचन्द्र जी पूछे बालमियां
थांरी चूदंड़ चीकट क्यों रे हुई।
रायजादा रे तेल चढ़ावण ता
मारी चूनड़ ची कट यूं र हुई।

इस गीत में भी आगे स्त्रियां गौरनों के पतियों के नाम के साथ गीत जोड़कर गाती हैं।

–४–

सुन २ रे उदयापुर का तेली
थारी धाणी केशर ने कस्तूरी।
मांय घालू जायफल ने जावित्री
औ तेल फूल बना के अंग चढ़सी।
दमड़ा वांरा दादा सा भर देसी
लेखो वांरा दादी सा उर लेसी।

–५–

मारी गांठ गंठीली हल्दी बहुत रसीली, निपजै औ बालू रेत में।
मारी गांठ गंठीली हल्दी बहुत रसीली, निपजे औ मांजल मालवे।
वे तो बना रा दादासा गिया गुजारातां, कून मारे हल्दी मोलवे।
वे तो बना रा काकासा गिया गुजरातां, कून मारे केशर मालवे।

उपर्युक्त गीत तेल चढ़ाते समय गाये जाते हैं। मूलतः राजस्थान में वर या वधू को तेल चड़ाने और पीठी करने की प्रथा प्रत्येक वर्ण में पाई जाती है। पीठी करने से वर या वधू का रंग जरा खुल कर निखर जाये त्वचा सुकोमल और सुन्दर दिखाई दे वैसे स्वास्थ्यवर्धन ओर अंगसौष्ठव का गुण भी पीठी में माना जाता है।

# बड़ा बान

छोटे बान के पांच अथवा सात दिन पश्चात् बड़ा बान या विनायक का समारम्भ विशेष धूम-धाम से होता है। प्रातःकाल वर-वधू के तेल चढ़ाया जाता है। कहीं-कहीं पर उससे पहले रातीजगा होता है। तेल चढ़ाने वाली सुहागिन-स्त्रियां गौरनी कहलाती हैं। तेल चढ़ाने वाली स्त्रियां अपने-अपने पतियों का नाम ले लेकर गीतों की स्वर लहरी पर झूमती हुई तेल चढ़ाती हैं। गौरनियां दूर्वा को दोनों हाथ में लेकर उसे तेल में भिगोकर बायें हाथ पर सीधा रखकर तेल चढ़ाती हैं। प्रथम मस्तक, फिर मुख, वक्ष, दोनों घुटने फिर दोनों चरणों को क्रमशः सात-सात बार स्पर्श किया जाता है। तेल चढ़ने के उपरान्त पीठी द्वारा उबटन किया जाता है तब पीठी तथा तेल के गीत गाये जाते हैं। उबटन के बाद स्नान आदि करके स्वच्छ वस्त्र पहिनाये जाते हैं। फिर मायां में पूजन के लिये ले जाया जाता है। बड़े विनायक के दिन ये कार्य विशेष रूप से किये जाते हैं।

१. चौक में लाल वस्त्र, मूंग और कोरे दीपक की तणी बांधी जाती है।

२. गणेशजी के चित्र तथा कलश के कुमकुम की सात टीकी दी जाती हैं।

३. कांकण डोरड़ा बनाये जाते हैं। डोरड़े बहुधा लाल रेशमी वस्त्र अथवा मोली (लच्छा) को बँटकर तैय्यार किये जाते हैं। उसमें एक कौड़ी, एक लोहे की बींटी, एक लाख की बींटी तथा लाल वस्त्र में नमक तथा राई बांध देते है। इस प्रकार कांकण डोरड़ा तैयार किया जाता है।

४. कांकरण डोरड़ा वर के दायें हाथ और दाये पैर में बांधा जाता है। वधू के बायें हाथ और बायें पैर में बांधा जाता है।
५. इस दिन से वर तथा वधू को खाटा खटाई और मिर्ची आदि खाने का निषेध कर दिया जाता है।
६. इस दिन से बियारणा गाना आरम्भ हो जाता है जो निकासी तक चलता है। आज से ही गरणपति की पूजा के बाद विनायक गाना बन्द कर दिया जाता है।
७. पूजन के समय वर या वधू के माता पिता भी बैठते हैं।

अन्य शेष क्रियायें छोटे बान अथवा विनायक के अनुरूप ही होती है। इस दिन से वर-वधू की बिन्दोरी निकाली जाती है। जिसमें धूम-धाम और चहल-पहल की सीमा अनुपम तथा अपूर्व रहती हैं। बिंदोरी में नारी कण्ठ मधुर गीतों से जनपथ को गुंजाते रहते है। वर तथा वधू को लोहे का चाकू या अस्त्र दे दिया जाता है। अब उनके यत्र-तत्र भ्रमरण का निषेध कर दिया जाता है।

बड़े बान को संध्याकाल में प्रथम ब्राह्मरण बिंदोरी का आयोजन होता है। वर तथा वर के आचार्य या पण्डित के यहां मांगलिक चांवल बनाये जाते हैं। तब बिंदोरी निकाली जाती है। बिंदोरी बाजार में ढोल बजाकर गाजे-बाजे के साथ निकाली जाती है। अग्रवालों में वधू की इस बिंदोरी को मोल्या चूंदड़ी की छांह में निकाला जाता है। वर की बिंदोरी सुसज्जित घोड़ी पर निकलती है। इसमें वर के साथ विनायकड़ा भी बैठता है। बिंदोरी में परिवार की स्त्रियां गीतों की स्वर लहरी से जनपथ को गुंजित करती हुई पीछे-पीछे चलती हैं। यह क्रम निकासी तक चलता रहता है।

# बियाणी-गीत

बड़े बान के दिन से प्रातः काल सूर्योदय के पूर्व ही बियाणा गीत गाना प्रारम्भ हो जाता है। प्रातः काल वर अथवा वधू को घी बतासा पिलाया जाता है। इन गीतों को जागरण गीत भी कहा जा सकता है। इन गीतों में, तारा, सूरज, मेंहदी, हथनी, धर्म का वीरा, धर्म की चून्दरी, कूकड़ा, आदि गीत गाये जाते हैं।

उठ राणां उठ राजवी
थें तो उठोजी काश्यप जी रा जोध बियाणा।
थें तो उठोजी महादेव जी रा जोध बियाणा।
ओ राजा बलियाणा।
था घर सूता न सरे
थांकी नगरी में ओ राजा आणन्द उछाह बियाणा।
ओ राजा बलियाणा।।

इस गीत में आगे घर वालों के, बेटे तथा पोते का नाम लेकर गीत को आगे बढ़ा कर गाया जाता है।

# हथिनी

हथणी चाले जी मुलकती बड़ा शहरा रे मांय।
मोटा शहरा रे मांय, २ कुमकुम रज उड़े ।।टेर।।
मैं थांने पूछूं सूरज जी में थांने पूछूं महादेवजी।
कठे थारे रहन को वास, केसरवर्णीजी रज उड़े।।
गढ़ (नाम) रली आवनो, गढ़ कैलास रली आवणो।
वठे मांका रहन का वास, जास्या कैलास की जात।।
केसरवर्णी जी रज उड़े, कुमकुमवर्णी जी रज उड़े।।

जैनियों के यहां बियाणों के स्थान पर सपने गाये जाते हैं जिसका एक उदाहरण निम्नलिखित है इनमें उनके २४ तीर्थंकरों के संकेत हैं।

## सपना

म्हाने सपना दीठा, अरज सुन लीजो म्हारा बालमा।
पहले गजवर देखियासरे, दूजे वृषभ सुलाख।
तीजे सिंह सुलक्षणो सरे, चौथे लक्ष्मी देवीजी ।।१।।
युगल माल फूल की सरे, छठे देखी प्रकाश।
सातवें सूरज देखिया सरे, आठवें ध्वजा पतंग ।।२।।
नवमें कलश रत्ना जड़्यो सरे, दसमें पद्म सरोवर।
क्षार समुद्र ग्यारहवां सरे, बारहवें देव विमान जी ।।३।।
रत्नारी राशि तेरहवां सरे, अग्नि शिखा बहु तेज।
नाभि राज ने पूछता सरे, अर्थ दियो फर्माय जी ।।४।।

## कूकड़ा

जीओ पो फाटी दिन उगियो, जीओ देवतारी लागी जगा जोत।
आंगण बोल्यो कूकड़ो जी ।। टेर।
माता मरूदेवी बुलायो बोल्यो कूकड़ो,
माता अचला देवी बुलायो बोल्यो कूकड़ो।
जीओ ऋषभदेव छोड़ी ढीली डोर,
जीओ शान्तिनाथ छोड़ी ढीली डोर।
आंगण बोल्यो कूकड़ो।

## सूरज

डूगंरिया री खिड़क्यां सूरज भल उगिया।
पोढ्या जागो ओ काश्यप जी रा जोध।
सूरज भल उगिया ।। टेर ।।

पोढया जागो ओ महेश जी ओ आप।
सूरज भल उगिया ।। टेर ।।

इस गीत में आगे काश्यप जी रा जोध के स्थान पर घर के बुजुर्गों के नाम लिये जाते हैं तथा गीत को दोहराया जाता है।

## घीमरी

घी पी म्हारा अथ : लाडा ओ घी पी
थारी मायड़ पावै, डोर हलावे, हमसे रलिया रास करै
मंजीरा बाजै, नरगु बाजै ।
वेल्या शबद सुनावे ।
पाड़ोसन मंगल गावै ।
घी पी ..... ..... ..... .....

आगे मां, बहिन, मामी आदि के नाम लिये जाते हैं।

इस गीत के साथ साथ लाडा या लाडी को घीं में बतासे को डुबोकर स्त्रियां क्रमशः मुंह में देतो जाती हैं तथा गीत गाती जाती हैं। यह क्रम निकासी तक चलता रहता है।

## बना-बन्नी के गीत

विवाह के गीतों में घोडियां या सेवरा और सुहाग अथवा कामण गीत उल्लेखनीय है। घोडियाँ (घोडी के गीत) 'वर' के घर गाये जाते हैं और सुहाग 'कन्या' के घर। संगीत की दृष्टि से भी इनमें बहुत भेद रहता हैं। विवाह के बहुत दिन पूर्व 'कम हाथ' लेने के बाद से ही स्त्रियाँ वर व वधू के घर में घोडियाँ और कामण गाना प्रारम्भ कर देती हैं।

राजस्थान में वर को 'बन्ना' या बींदराजा तथा वधू को 'बन्नी' या बींदणी कहते हैं। विवाह के अवसर पर, बन्ने बन्नी के गीत सैकड़ों की संख्या में स्त्रियां गाती हैं। बन्ने 'वर' के घर विवाह कार्य प्रारम्भ होने से लेकर 'निकासी' तक गाये जाते हैं और 'बन्नी' गीत फेरे या भांवर पड़ने के पूर्व तक।

यहाँ पर कुछ चुने हुए घोडी, सेवरा तथा बन्ना बन्नी के गीत प्रस्तुत हैं।

## घोड़ी

: १ :

नीलड़ी मारी नवल बछेरी चरज्ये राजा सा रे बाग में।
पाछी मोड़ो सा राइवर का दादासा मतरे उजाड़ो हरिया बाग ने।
पाँच रुपया देउं रे माली का चरबा तो दे मारी नीलड़ी।
कांई करूं सा आपका पांच रुपयां मारो बिगाड़ो केशर केवड़ो।

: २ :

राइवर उतरी बाग में ये माँय
अे मैं किस विध देखन जाऊँ अे बालक की घोड़ी।
पडला लेलूं हाथ में ये माँय
अे मैं बजाजी री बेटी बन जाऊँ अे बालक बींद की घोड़ी।
गहना ले लूं हाथ में ये माँय
अे मैं सोनिड़ा री बेटी बन जाऊँ ऐ बालक बींद की घोड़ी।
बिड़ला लेलूं हाथ में ये माँय
पनिया लेलूं हाथ में ये माँय
ऐ मैं तंबोली री बेटी बन जाऊँ ऐ बालक बींद की घोड़ी।
अे मैं मोचिड़ा री बेटी बन जाऊँ....

: ३ :

ओवरा में ओवरो जी माये घोड़ी रो ठांण
जी दाल चावे दलियो चावे नीरे नागर बेल
दादासा ओ घोड़ी लेदो मोल सा फेर सवेरे जास्यां परणबा ।
सासरिया में सावा बंदया काम में वेगोई तोरन मारस्या ।

: ४ :

इंदरियो घररायो अे घोड़ी, मंदरी मंदरी चाल ।
चौमासो लग गयो अे मंगेजण, हलवां हलवां चाल ।
थारो बाबो जी मोलावे अे घोड़ी, माऊ जी निरखण आय ।
थांरो काकोजी मोलावे अे घोड़ी, काकीजी निरखण आय ।
मंगेजण धीमां धीमां चाल....

**इसी प्रकार इसमें घर के दादोजी, नानोजी आदि का नाम देकर गीत बढ़ाया जाता है।**

: ५ :

घोड़ी चतर सुजाण हे म्हांरे लाड़ा रे मन भावै
अेक चालै मधुरी चाल, सुहावै म्हारी तेजण खड़ी रै सुहावै ।
हीर जड्यो मोती वालो सोवै, सिर सेली वालो हीर जड्यो
मुख कबडालो रतन जड्यो
कठे कियो सिणगार, अे म्हाँरे कठे रूप बखाणियो
अेक मथरा प्यारे सज्यो सिणगार, म्हारे गोकल रूप बखाणियो
अेक करे आरती बाई सोदरां
बाई, थारो बीरोजी परण घर आयो
बाले सर मोतीडां बधारियो

: ६ :

घोड़ी रा हुरे खुरे बांजना
घोड़ी मेंदी लगाई बनी पूछे हो ।

प्यारा लाडला घोड़ी कठां सूं मंगाई
म्हारे दादोसा रे देश, घोड़ी बठा सूं मंगाई।
चढो चढो प्यारा लाडला-
घोड़ी अधरे नचाई।
चम चम प्यारा लाड़ला देखूं चतुराई।
खूब बन्यो प्यारा लाडला
घोड़ी अधरे नचाई।
खूब बन्यो प्यारा लाडला
सगलो शहर सराई,
आगे बना सा री घोरड़ी
लारे लोग लुगाई
घोड़ी अधरे नचाई।।

: ७ :

तूं तो चाल घोड़ी चाल
म्हारा दादोसा रे घर चाल।
मैं तो नहीं चलूं महाराज
म्हारे घरां घरां रा आगण
घोडी चरे चना की दाल
रायवर जीमे ऊजला भात
बना सा रथ मेल्या सिंगार
बनड़ी ऊभी जोवे बाट
तूं तो चाल म्हारी घोडी
मंदरी - मंदरी चाल।

: ८ :

घोड़ी बांधो अगर रे रूंख चंदरण रे रूंख।
मोड़ दरवाजे चंपे री दोय कलियां रे।

घोड़ी चढ़ता वसुदेव जी रो नन्द पून्यो रो चन्द
हीरा रो हार मथुरा जी रा बासी ने
धन-धन हो गोरा श्री कृष्ण केसरिया कंवर
थांरे सेवरो बंधावां रे ।

## सेवरा

: १ :

राज ! नन्दन वन की चार कामड़ी दो सूखी दो आली राज ।
कूंनिसा रा कंवर कहिजे कूनिसा रे सिर सोवे राज ।
राजा दशरथ रा कंवर कहिजे रामचन्द्र सिर सोवे राज ।
गूंथ लाये मालन सेवरो, शाहजादा न सोवे सेवरो ।
बालक बनड़ा न सोवे सेवरो ।

: २ :

नदी रे किनारे राइये चम्पेली, कंवर किनारे मरवो मोगरो ।
वे तो आतारा तोड़या राइये चम्पेली, जातारा तोड़या मरवो मोगरो ।
आप तो बरजो न दादासा पोता तुम्हारा, घूम मचायी सा मारा बाग में ।
थाने बांधबा का पेचा देवाए मालण का–
सेल करबा दो ये हरिया बाग में ।

: ३ :

ऊँची सी मेंड़ी रावटी में माली को सौवे ग्रे नचींत ।
म्हारे रे रंग बनडे रा सेवरा ।
म्हारी मालण जाय जगावियो, माली तू क्यों सौवे है नचींत ।
म्हारे लाडले बनड़े रा सेवरा ।
नगरी कुंवारा परणासी, म्हारे नवल बने रो ब्याह
चोखा सेवरड़ा गून्थ ल्याय ।

माली तो उठियो छोयलो बैं तो मोली है लांबी सी खिजूर·····
नँरे पंखो तो लाग्यो खिजूर को और नाल जे बोत सरूप·····
कागद लाग्या मुड़मुड़ा और पाट अंठारा टांक·····म्हारे·····
सोनूँ तो लाग्यो सोवणू और रूपो उजल दंत····· ····· ····· ·····
उड़ती तो लागी चिड़कली और गढ़ परवत का मोर····· ····· ·····
मोती तो लाग्या वाटला और लाल लगी लाव च्यार ····· ····· ·····
सिर भर मालण निसरी, हर भर हटवाड्या रे माँय····· ····· ·····
लोग महाजन पूछियो रे, तूं मालण कित जाय ····· ····· ·····
कंवर असिर का ही सेवरा, म्हें तो घर विरमादतजी रे जाय
पूत सपूती आगेड़ी बहू सांवत दे लियो है मोलाय····· ····· ·····
लाय धर्‌या सामी साल में कोई चार देखो रखवाल ····· ····· ·····
दादी तो भुवा भाभी, ग्रे तेरी जणी ग्रे सहोदर माँय ····· ····· ·····
म्हारे रंग बनड़े रा सेवरा।

: ४ :

जी माली थारा बाग में दादासा बायी भाँग
भाँग भाँग दादासा पीग्या लार रेग्या फूल
जी उमराव बनासा गजरा गूंथा इर बनिसा रे भेजदो
जी सरदार बनासा सेवरा गूंथा यर सिर पर टांगलो।

## सुहाग तथा कामण

: १ :

कोरी कोरी कूलड़ी में दहियो जमायो राज।
आज मारा राइवर ने दादासा घर नूत्या राज।
दादासा तो नूत्या राइवर दादी नूत जिमाया राज।
हरी कूकड़ी नीलो सूत बांधो जी सासूजी रा पूत

बांध्या सूंघ्या करो सलाम एकरी सलाम माई दूसरी सलाम
तीसरी सलाम थांका बाप का गुलाम
छोड़ ये दादासा री प्यारी अब तो कामण होग्या राज
कामण सा तो पेली केता अब तो गाठा गुलग्या राज ।

: २ :

बना काकड़ आया विराजा सा गज कामणियां ।
काकासा ने करोड़ बाधू मामासा ने मरोड़ बांधू,
हाथो तो हजार बांधूं, घोड़ा तो पचास बांधूं ।
घोड़ी से तो बींद बांधूं बना बांधूं गोत गुडुंबो सा गज कामणियां ।

: ३ :

माका राइवर आया ये हल पर बैठ जीमाया छै
पूछा जी लाडी की मायड़ थे भी कामण जाणो छो ।
नई भई भई करता जाई करड़ा कामण करता जाई ।

: ४ :

बनी गई वांरे माताजी के पास देओ माताजी अमर सुहाग ।
ओरां ने देऊं बाई पुड़ी ये बंधाई, थाने कंवर बाई छाब भराई ।
पुड़िया रो सुहाग माताजी उड़ २ जाय छाब भर्‌यो मारो अमर सुहाग।

: ५ :

लाडी की मायड़ दाल दलो न उड़दा की, थे उड़द मूंग सब
दल लो सुहाग कामण करलो ।
वे कामण लाग्या अल्ल, सुहाग लाग्या पल्ल ।

*

# बन्ना

: १ :

बना सा ने पेचा सोवे ए
अमां ए तुररा री छिब न्यारी
बना सा ने आबा दीजो ए
बनो हूँडी वालां रो ए
बनो सिली वालां रो ए ।। टेर ।:

अमां ए अणियारी री आंख्या रा
बना सा ने आबा दीजो ए ।।

बना सा ने मोती सोवे ए
अमां ए डोरा री छिब न्यारी
बना साने आबा दीजौ ए ।
अमां ए उजली बत्तीसी
बना सा ने आबा दीजो ए ।।

बना सा ने भात्या सोवै ए
अमां ए घड़ियां री छिब न्यारी
बना सा ने आबा दीजो ए ।।
अमां ए पतली कमरयां रा
बना सा ने आबा दीजौ ए ।
बनो हूंडी वालां रो ए
बनो सिली वालां रो ए ।।

: २ :

हँसती तो थे ल्याओजी बना
घुड़ला तो थे ल्याओजी बना
हँसत्या रा हलकै पधारोजी बना

घुड़ला रा घूमर आओजी बना
दल-बादली से पाणी कुण भरै।
म्हैं भी भरियां जी म्हांकी सहल्यां भरे
सेलीवाला सा बना आड़ा आड़ा ही फिरे
दल बादली रो पाणी कुण भरै ।।
पड़लो तो थे ल्याओ जी बना
पड़ला में सब रंग ल्याओ जी बना
दल-बादली रो पाणी कुण भरे ।।
चूड़लो तो थाँ ल्याओ जी बना
चूड़ला रे तकस दिराओ जी बना
दल-बादली रो पाणी कुण भरै ।।
सोनो तो थाँ ल्याओ जी बना
चाँदी तो थां ल्याओ जी बना
बनड़ी रे अघड़ घड़ाओ जी बना
दल-बादली रो पाणी कुण भरै ।।
मेवो तो थाँ ल्याओ जी बना
बनड़ी री गोद भराओ जी बना
दल-बादली रो पाणी कुण भरै ।।
बिड़ला तो थाँ ल्याओ जी बना
बनड़ी रा होठ रचाओ जी बना
दल-बादली रो पाणी कुण भरै ।।
जानी तो थां ल्याओ जी बना
जान्यां री जोड़ लगाओ जी बना
दल-बादली रो पाणी कुण भरै ।।
बनड़ा तो थां आओ जी बना
बनड़ी ने परण पधारो जी बना
दल बादली रो पाणी कुण भरै ।।

: ३ :

हँसती तो थां ल्यावजो जी
हँसता रे हलकै पधारो जी
नवल बना,
आवै छ लपट थांमें अन्तर री।
बना अन्तर री रे चमेली री
गंधन री जै लहरां लेता आओजी बना
आवै जी लपट थांमे अंतर री।

(आगे ऊपर के गीत के अनुसार ही घुड़ला, चुड़ला, सोना, बिड़ला, बराती आदि के नाम ले लेकर गीत को बढ़ाकर गाया जाता है।)

: ४ :

हंसती तो कजली देसां री लाज्यो जी
घुड़ला तो पारस देस रा लाज्यो
वाहरण रे भलके आओ जी बनड़ा
करवाँ रे रलकै आवो जी बनड़ा।
बनड़ो बूझे ए म्हारी बनड़ी
के गुण पायो भरतार, जी बनड़ी
के गुण पायो भरतार, जी बनड़ी।
चार बज्याँ मैं सोती उठती
गीता रो करती पाठ, जी बनड़ा
थारे तो खातिर कातिक न्हाया
बरत कर्या सौ साठ, जी बनड़ा।
नौ दिन तो मैं कर्या जी नौरता
सोला दिन गणगौर, जी बनड़ा
पनराड़ी मैं ग्यारस करती
बारा करती चौथ, जी बनड़ा।

इतरा तो मैं जप तो ये करती
जद पायो भरतार, जी बनड़ा
जद पायो भरतार, जी बनड़ा ॥

: ५ :

बना रे, सोनो लंका देसरो सरे घर आणाँ
था री रे बनडी रे भंवर घडाय
बनी तो लागै प्यारी रे,
पुसबन की या सुगंध सवाई रे।
बना रे, रूपो ऊजल देस रो सरे घर आणां
थारी, रे बनडी रे पायल घड़ाय
बनी तो लागै प्यारी रे,
पुसबन की या सुगंध सवाई रे।
बना रे, मोती हर समदां पार रा सरे घर आणाँ
थारी रे बनड़ी रे हार पोवाय
बनी तो लागै प्यारी रे,
पुसबन की या सुगंध सवाई रे।
बना रे, सालू सांगानेर रा सरे घर आणां
था री रे बनडी रे किरण लगाय
बनी तो लागै प्यारी रे,
पुसबन की या सुगंध सवाई रे।
बना रे, चूडलो हसती दांत रो सरे घर आणां
था री रे बनडी रे बांय पैराय
बनी तो लागै प्यारी रे,
पुसबन की या सुगंध सवाई रे।
बना रे, बनडी घण परवार री सरे घर आणाँ
जोड़े सूं महल पधार

बनी तो लागै प्यारी रे,
पुसबन की या सुगंध संवाई रे।

: ६ :

म्हाँरे बनडे ने किसड़ो मिलियो सासरो
म्हाँरे रे रंग बनडे ने मन भाय।
अे जी किसड़ो मिल्यो रामचन्दर ने सासरियो
किसड़ी सालां री जोड़ ।।
सुरंगो मिल्यो छै म्हारे लाड़ले ने सासरो
सखियाँ सालां री जोड़
म्हारे बनडे ने किसड़ों मिलियो सासरो
म्हांरे रंग बनडे ने मन भाय ।
किसडी मिली म्हांरे रंग बना ने सालियां
किसडी मिली घर नार
डावर नैणो मिली म्हांरे बनडे ने सालियाँ
चंदा बदणी घर नार ।
किसडो मिल्यो लाड़ले न सुसरोजी
किसडी मिली अेक सास

( ७ )

डूंगर ऊपर डूंगरी सा बना जापर दाखा रो रूंख,
दाख तले होयर निसर्याजी बना अटकी घोड़ा री लगाम ।
छोड़ो राइवर छेवड़ो सा म्हारा दादा सा देख सा राज,
दादा सा देख तो कई करूं ये बनी पंचा में पकड़्यो छ हाथ ।
पञ्चा में पकड़्यो तो कई करूं सा बना जान जिमाई म्हारा बाप,
जान जिमाई तो कई करा सा बना रस्ता में चाल्या सारी रात ।
रस्ता में चाल्या तो कई करा सा, डायजो दियो म्हांका बाप ।।

( ८ )

बनी ये थारा दादा सा रा महल, पानाये फूला छाविया सा ।
बनी ये आवेली राईवर की बारात, सवायो लागे बारणोजी ।
बनासा घुड़ला ने धीरा मन्दरा छोड़ो, पाड़े सा म्हारो आंगनो ।
बनी ये सिलावट रो बेटो म्हारी साथ, आंगन कांच बिड़वसा ये ।

पिछले तीन बन्नों में दादा सा के स्थान पर काका सा मामा सा, फूफा सा आदि लगा कर गीत को आगे बढ़ा कर गाया जाता है ।

इसके अतिरिक्त राजस्थानी महिलाओं ने आधुनिक युग के अनुकूल भी सैंकड़ों बन्ने बन्नी बना लिये है जिस पर हिन्दी का प्रभाव है । उदाहरण के रूप में कुछ बन्ने प्रस्तुत हैं—

( ९ )

बन्न गहना तो आप लाय, बाग में आना,
बागों में क्या क्या चीज, मुझे बतलाना ।
बन्नी कच्चे दाड़म दाख, उसे मत तोड़ो,
वे रम रहे दादर मोर, उन्हें मत छेड़ो ।
बन्ना रस्ते में लग रही भूख, होटल पर चालो,
लगवा दो कुरसी मेज, चाय मंगवा दो ।
बन्ना चाय बड़ी अकराल, बिस्कुट मंगवा दो,
नाखून में हो रहा जहर, चम्मच मंगवा दो ।

( १० )

भोजन बनाया हो बना, जीमन के वास्ते
हो जीमन के वास्ते ।
जीमन के पहले तो बना, इनकार कर दिया ।
गांधी ने हिन्दुस्तान को आजाद कर दिया ।
जिन्ना ने पाकिस्तान को, बरबाद कर दिया ।

नेहरू ने लेक्चर देने में कमाल कर दिया ।
इन्दिरा ने शासन करने में, कमाल कर दिया ।

## बन्नी

(१)

बन्नी सा रा माथा ने मेंहमंद सोवें ।
रखड़ी पर ए, भूटना पर ए
राइवर रीझै ये लडवण गहरी घूमर घाले ।।
थे तो हिंडोजी कँवरबाई हिंडो,
नाचण रो ये, हरमल रो ये,
झोटा देवे ये लडवण गहरी घूमर वाला ।
लाडी सा रा चाँद पोल दरवाजा
तख्ता पर ये, तख्ता ये
थारी सासू नाचै ये लडवण गहरी घूमर वाला ।

(२)

बन्नी तेरे आंगन में फूलों की बहार है ।
फूलों ही का टीका हैं, फूलों ही के किलिफ हैं
फूलों का ही जूड़ा तेरे माथे का सिंगार है
फूलों ही के एरिंग है फूलों के ही टोप्स हैं
फूलों ही के कुण्डल तेरे कानों का सिंगार है ।

उपर्युक्त दोनों गीतों में विभिन्न अंगों तथा उन पर पहने जाने वाले गहनों का नाम लेकर गीत को आगे बढ़ाया जाता है ।

(३)

गहनो तो आप लावजो सा, गहना में रतन जड़ाय
ऐ उदियापुर री तंबोलन बन्नी सा ने बिड़ला चबाय

काथों तो चूनो, एलची सा
असल नागौरी पान ।
ये बीकानेर री तंबोलन बन्नी सा ने बिड़ला चबाय ।।
पडलो तो आप लावजो सा, पडला में सब रंग लाय ।
अे उदियापुर री तंबोलन, बन्नी सा ने बिडला चबाय ।
कतर कतर बिड़ला कर्या सा ।
चाबो न चतर सुजान ।
अे सांगानेर की तंबोलन बन्नी सा ने बिड़ला चबाय ।।

( ४ )

सुनो र दादासा बाई री बिनती, सुनजो चित लगाय ।
सुनो र काकासा बाई री विनती सुनजो चित लगाय ।
सांचा मोती सू मांडो छावजो तड़के आवेली बरात ।
हीरा मोती सू मांडो छावजो तड़के आवेली बरात ।
जेठ घुड़ला सा सुसरा पालकी देवर खुरीय रलाय ।
राइवर तो हस्ती चढ्या, जापर चॅवर ढुलाय ।

( ५ )

दादा सा के बागों में जाय के, कच्ची कलियां तुडइयो मोरी लाडली
काकासा के बागों में जाय के, कच्ची कलियां तुड़इयो मोरी लाडली
कलियां तुड़वाकर बाग से तेरी चुनरी रंगाइयो मोरी लाडली
पंचरंगी चूनर ओढ कर, सुसराल घर जाइयो मोरी लाडली
सुसराल के आंगन नीमड़ी जरा झुक झुक जाइयो मोरी लाडली
सासु है तुम्हारी रानियाँ, वे सहज ही देगी गालियाँ
उससे लड़ मत आइयो मोरी लाडली ।

( ६ )

चांदा बाबा सा चांदनी सी रात, जी कोई चांदा रे उजाले लडवरा निसरी
जाज्यो बाबा सा देश परदेश, जी कोई म्हारी जी जोड़ी रा राइवर हेरजो

गिया ये बाई देश परदेश, जी कोई थाकीजी जोड़ी का राइवर न मिल्या ।
झूठा बाबां सा झूठ मत बोल जी कोई मांकी जी जोड़ीका उदयपुर शहरमें
वे छ बाई मोटा सरदारजी कोई दूणो जी क डेढ़ो मांग डायजो
कोई सामी जी क मांग बाई री खीचड़या ।
आप छो दादासा मोटा उमराव जी कोई दूणोजी क दीजो बाई न डायजो ।
कोई सामीजी क दीजो बांई ने खीचड़या ।

( ७ )

सरवर पर बंगलो, बंगला में पोढ्या राइवर एकला ।
तू तो जाये चम्पा दासी, जाये जगाजे म्हारा श्याम ने ।
तू तो जाये हीरा दासी, जाय जगाजे म्हारा श्याम ने ।
मैं किण विध जाऊं सा, वे तो सूता छे सुखभर नींद में ।
बन्ना कहां रह गया सा, रात्यू नहीं आया बन्नी सा रा महल में ।
बन्नी बाग गया अे, माली नहीं सींचो हरिया बाग ने ।
बन्नी केलो कुम्हलायो, जल बिन कुम्हलायो फूल गुलाब को ।
बन्ना बन्नी कुम्हलाई सा, रात्यूं नहीं आया बनिसा रा महल में ।

**जिन गीतों बाबा सा, काका सा से गीत आगे बढ़ता है उन्हीं में मामा सा, फूफासा, मासा सा, वीरा सा आदि लगा कर गीत को बढ़ा कर गाया जाता है ।**

( ८ )

चढ़ चौबारां अे नवल बनी चढ़ चौबारां अे
हाँ, अे तू तो देख सूरजमल रो रूप
नवल बनी चढ़ चौबारां अे ।

लाज आवे जी नवल बना लाज आवे जी
ओ जी म्हारो देखे बाबा सा रा लोग
नवल बना लाज आवे जी

लाज क्यां की अे नवल बनी लाज क्यां की अे
ओ अे थांको पंचा में पकडूं हाथ
नवल बनी लाज कांकी जी ।

इस गीत को काका, नाना, मामा, ताऊ आदि का नाम लेकर प्रश्नोत्तर रूप में आगे बढ़ाया जाता है।

६

माथा नै महमद पहर ल्यो ए
झुटना रतन जडाय
ओ बीकानेर की तंबोलन
बनी सा नै बिडला चबाय ।

काथो तो :चूनो एलची ए
सोना बरण बरख लगाय
ओ बीकानेर की तंबोलन
बनी सा ने बिडला चबाय ।

मुखडा नै बेसर पहर ल्यो ए
हिवडा नै हाँसल पहर ल्यो ए

तिलडी पाट पुआय
ओ बीकानेर की तंबोलन
बनी सा गे बिडला चबाय ।

पूंच्या नै चूडलो पहर ल्यो ए
नजरां सूं मजरा लगाय
ओ बीकानेर की तंबोलन
बनी सा नै बिडलां चबाय
पगल्या नै पायल पहर ल्यो ए
बिछिया पायल घडाय
ओ बीकानेर की तंबोलन
बनी सा नै बिडला चबाय ।

( १० )

म्हें तो आया जी बन्नी थाके पावणाजी
म्हाने जाजम दो बिछाय
म्हाने सतरंज दो बिछाय
म्हां की खूब करो मनवार
म्हे तो आया जी, बन्नी थांके पावणाजी ।

( ११ )

बागा में बंगला चुनाय, सड़क ऊपर दरवाजा सा ।
कीजो बनी रा दादासा ने जाय, बन्ना तो परणे दूसरी सा ।
हाथा में हरियो रुमाल, पावां की मेहन्दी राचणी सा ।
उजली बत्तीसी लम्बा बाल, भल ही परणो दूसरी सा ।
मालवा री परणो दो अर चार, मेवाड़ी लाडी एकली सा ।
मालवा री परणो दो अर चार, हाड़ोती लाडी एकली सा ।

# वीरा

( १ )

कठे सूं आई सूंठ कठे सूं आयो जीरो,
कठे सूं आयो अे थारो जामन जायो वीरो ।
कोटा सूं आई सूंठ, बूंदी सूं आयो जीरो,
ब्यावर सूं आयो अे म्हारी माँ को जायो वीरो ।
क्यां में चावै सूंठ, क्यां में चावै जीरो,
क्यां में चावे अे म्हारो जामन जायो वीरो ।
जापा में चावै सूंठ, छमकवा में चावे जीरो
मायरा में चावे अें म्हारी माँ को जायो वीरो ।
क्यां में आई सूंठ, क्यां में आयो जीरो,
अो क्यां में आयो ए म्हारो जामन जायो वीरो ।

गाड़ी में आई सूंठ, थेला में आयो जीरो,
मोटर में आयो ओ म्हारी माँ को जायो वीरो।
कठे उतारूँ सूंठ, कठे उतारूँ जीरो
कठे उतारूं ओ थारो जामन जायो वीरो।
माल्या में उतारो सूंठ, पोल्या में उतारो जीरो
महलां में उतारो ओ म्हारी माँ को जायो वीरो।
ढ़ुस भई सूंठ और बिखर गयो जीरो।
रूठ गयो ए म्हारी माँ को जायो वीरो।
सार लेसूं सूंठ, बुहार लेसूं जीरो
मनाय लेसूं ओ म्हारी माँ को जायो वीरो।

( २ )

वहू ऊबा ओवरिंये रे द्वार सुसरा सा मोसा बोलिया
ओ सायर वीरा-
वहू पेरो न घर को जी वेश वीरा रे घर री कांचली
ओ सायर वीरा।
सुसरा सा मत वोलो आडा टेडा बोल, वालक छे मारा वीर
बूढ़ा सा माय र बाप, रस्ता में रेग्या रात
सबेरे देस्या मायरो ओ सागर वीरा।

सुसरा सा के स्थान पर जेठसा देवरसा आदि लगाकर गीत को बढ़ाकर गाया जाता है।

( ३ )

मारी छाब भरी जी छोका नारेला।
मारी आज बत्तीसी मार दादा सा रे घर दीजो।
मांरी सैया, जामन को जायो उल्टयो।
मारा दादा सा से मिलता जी हिवडो उबक्यो।
मारी दादी सूं मिलता नैन झलामल लाग्या, मारी सैंया जामन

( ४ )

लाड्ड साधूंली मगद का वीरो नूतन चाली रे हुलरिया।
पेहली नूतूंली दादासा पछ दादी हमारो रे हुलरिया
नूतो झेलो न मान सूं।
वीरो नूतन आई रे हुलरिया।

( ५ )

वीरा साँ आया पण कहां गया
कठ रे लगायी इतरी बार रे मां का जाया।
बजाजी री दुकाना ए बाई मैं गिया।
चूँदडी मुलावतां लागी देर ये जामन जायी।
वीरा सा आया बरसे बादली। भावज आया चमके बिजली।

( १ )

उड वायसड़ा म्हारा पीयर जा
नूँत पियरा रा भातवी जे
मल नूंती रे म्हारी जलबलजामी बाप
रातादेई म्हारी माय ने जे
मल नूंतीं रे म्हारा कान्ह कंवर सा बीर
सैणां भतीजा भावजों जे
मल नूंती रे म्हारी जामण-जायी बैन
सैणाँ बनोई भांणजा जे
मल नूंती रे म्हारा काका बाबारी जोड़
काकी-बडियांरो झाझो झूलरो जे
ऊभी रे वीराँ छाजअिये री छाँह
देवर मोसो बोलियो जे
करती, अे भावज बीराँ रो गुमान
थारा पीर बत्तीसा भावज ले रह्या जे
मनड़ा में वीरा आयगी छे रीस

ले घड़लो सरवर गयी जे
सरवरियारी वीरा, ऊँची-नीची रे पाल
अेक चढ़ूँ दूजी उतरूँ जे।
झीणी-झीणी रे वीरा उड़े छे खेह
बादल दीसे धूँधला जे
वालदाँ री, रे वीरा बाजी छे राल
गाड चरखता म्हें सुण्या जे
म्हारे वीराजी रा चमक्या छे सेल
भावजां रा चमक्या चूड़ला जे
म्हारी बैनड़ली रा चमक्या छे वीर
भतीजाँ रा मोवन मौलिया जे।
थाँ कठे रा वीरा लायी छे पार
सगलाँसूँ पैली थाँने नूँतिया जे
औरां ने वीरा, नाई बामण की नूँत
थाँ ने नूँतण तो हूं गयी जे
औरा ने वीरा चावलियां री नूँत
थाँ ने नूँत्या गुड़-भेलिया जे
कै थारें, रे वीरा जलमी छे धीव
कै बड़गोतण भावज बरजिया जे
ना, बाई, म्हारे जलमी छे धीव
कै बड़गोतण भावज बरजिया जे
ना बाई म्हारे जलमी छे धीव
कै बड़गोतण भावज बरजिया जे
हम घर अे बाई जलम्यो छे पूत
रली अे बधावा हो रह्या जे
गया छा अे बाई भारतिये री हाट
थानी भारत बाई मोलवा जे

भारत रे वीरा भावज ने ओढ़ाय
म्हां ने घणमोलाँ री चुनड़ी जे
सुसराजी ने वीरा विरमो ओढ़ाय
सासूजी ने साड़ी साँपड़ जे
म्हारे जेठां ने वीरा साल-दुसाल
देवराँ ने पिचरङ्ग मौलिया जे
म्हारी ननद ने दिखणी रो चीर
देरान्या-जेठान्या रे पीला पोमचा जे

– २ –

आज म्हारा वीरो जी कांकड़ बस-रह्या
हरख्या छे ग्वाला जी लोग
ओढ़ायी घणदेवा चूनड़ी
आयो छे मा को जायो वीर
हीराँ जड़ ल्यायो चूनड़ी
ओढ़ूँ तो हीरा, रे वीरा झड़ पड़े
मेलूँ तो तरसे बाई रो जीव
ओढ़ाई घणदेवा चूनड़ी
आज म्हारा वीरोजी बागाँ बस रह्या
हरख्या छे माली जी लोग
ओढ़ायी घणदेवा चूनड़ी
आयो छे मां को जायो वीर
हीराँ जड़ ल्यायो चूनड़ी
ओढ़ूँ तो हीरा रे वीरा झड़ पड़े
मेलूँ तो तरसे बाई रो जीव
ओढ़ाई घणदेवा चूनड़ी
आज म्हारा वीरोजी सहराँ बसरह्या
हरख्या जे महाजण लोग
ओढ़ाई घणदेवा चूनड़ी

आयो छे मा को जायो वीर
हीराँ जड़ ल्यायो चूनड़ी
ओढ़ूँ तो हीरा, रे वीरा झड़ पड़े
मेलूँ तो तरसे बाई रो जीव
ओढ़ाई घणदेवा चूनड़ी
आज म्हारा वीरोजी पोलयां बस रह्या
हरख्या छे देवर-जेठ
ओढ़ाई घणदेवा चूनड़ी
आयो छे मा को जायो वीर
हीरा जड़ ल्याओ चूनड़ी
ओढ़ूँ तो हीरा, रे वीरा, झड़ पड़े
मेलूँ तो तरसै बाई रो जीव
ओढ़ाई घणदेवा चूनड़ी
आज म्हारा वीरा जी चोक्या बस रह्या
हरखी छे मा की जाय मात
ओढ़ाई घणदेवा चूनड़ी
आयो छे मा को जायो वीर
हीराँ जड़ ल्याओ चूनड़ी
ओढ़ूँ तो हीरा, रे वीरा झड़ पड़े
मेलूँ तो तरसे बाई रो जीव
ओढ़ाई धणदेवा चूनड़ी

# धर्म रो मायरो

चन्दा र सन्देशो लादे म्हारे माय रो ।
चान्दणीयां में चमक चीर चीर तो ओढासी धर्म रो वीर ।। चन्दा रे
रस्ते बैठो एक विणजारो गाँव बिणजवा आयो, जाणु नहीं परायो
वीरो काई काई लदकर लायो

विश्राम करे पीपल के तले बैरी छाया गैर गम्भीर ।। चन्दा रे ।।
तिस लागी बिणजारो म्हारे फलसे पाणी पिवण आये ।
सासू हुक्म सूं भर लोटा मैं ठंडो पाणी पायो ।
बीरे कि याद क्या करी घात नैनां सूं बह गयो नीर ।। चन्दा रे ।।
बीणजारो सब बिणज भूल गयो रोटी भूल्यो खाणी ।
घूंघट उघाड़ ताई दुःखड़ा सुनादो नहीं थांणे दिलड़े शे जांणु
बीरो बण थांरा दुःखड़ा हरसूँ कैवो तो पहुँचादूं पीर ।। चन्दा रे ।।
हँस हँस काम करूं रे म्हारा बीरा दुःख सहते सुख आई ।
सब कुछ दियो भगवान दियो नहीं मां को जायो भाई ।
मायरे की मन में मांणे कुण तो ओढासी चीर ।। चन्दा रे ।।
सूरज साक्षी में धर्म को भाई फिकर करो क्यों बाइजी ।
मायरे में कांई कांई चाहीजे, जल्दी करो लिखाई जी ।
आंगणीये चढ भरूं मायरो म्हारे दिलड़े में आवे धीर ।। चन्दा रे ।।
थे मति बहाओ नीर ओढो बाई चीर भाई सिर हाथ धरे ।
बिणजारो भाणुड़े रे ब्याह में मामा बण मायरो भरे ।
"शिव" कहे बैरो धन कदीयन घटयो, बढ गयो नदियां नीर

।। चन्दा रे ।।

## चाक-पूजन

मायरे से उठकर उन्हीं वस्त्राभूषणों में स्त्रियां कुम्हार के यहां ढोल-ढमाके के साथ 'चाक-पूजन' करने तथा 'बरतन' लाने जाती हैं। कुम्हार के यहां जाकर बरतन की याचना की जाती है । कुम्हार का चाक रोली, चांवल, मोली आदि से पूजा जाता है । चाक पूजन के गीत गाये जाते हैं । चाक पूजन समाप्त करने के बाद कलश और बरतन आदि लिये जाते हैं । बरतनों को आभूषण पहिनाये जाते हैं। पंक्ति सजाकर ढोल और शहनाई के वाद्य संगीत के साथ स्त्रियाँ बरतन लेकर लौटती हैं । आगे

की पंक्ति में वर अथवा वधू की माता होती है। कहीं २ पर कुम्हारिन भी बरतन लेकर आगे चलती है। यह अपने २ रीति-रस्म, पर आधारित रहता है। कुम्हारिन को 'ओढणा' ओढ़ाया जाता है और कुम्हार को 'सिरोपाव' बंधाया जाता है। ये बासन कहीं २ पर मेल के दिन व कहीं २ बड़े दिन लाये जाते हैं।

**बरतनों का क्रम इस प्रकार रहता है—**

१. पांच कलश बड़े 'बिजोरा सहित। हरी डाल रखकर स्वर्ण की कण्डी से सजाकर।
२. एक छोटा कलश वर अथवा वधू की माता स्वयं लाती है।
३. एक मटकी या कुम्भ सुवासिनी स्त्री लाती है।
४. ये सब कलश गणेशजी के मकान में धान पर रखकर उनके सामने स्थापित किये जाते हैं।
५. जवांई कलश की आरती उतारते हैं। उनको उनका 'नेग' दिया जाता है।

**रातिजगा**

राति जगा से तात्पर्य रात्रि भर जागरण करके वर की मंगल कामना तथा भावी जीवन की सुख-समृद्धि के हेतु देवी-देवताओं के आवाहन गीत गाये जाने से है। ये गीत इतने अधिक होते हैं कि गाते २ अरुणोदय हो जाता है। वर पक्ष में बरात जाने के पूर्व और कन्या पक्ष में विवाह के एक दिन पूर्व तथा सुहाग रात्रि को भी 'राति जगा' किया जाता है।

राति जगा में देवी देवताओं के गीत गाये जाते हैं जिनमें कुल देवता, सती माता, और पितरों के गीतों की प्रमुखता रहती है। 'रातिजगा' मंगल भावनाओं की आत्मीयता से

ओत प्रोत वर वधू के भावी जीवन की सफलताओं का प्रतीक माना जाता है जिसमें देवी-देवताओं के कर्ममय जीवन की चरित्र गाथाओं के द्वारा लोक जीवन के प्रति पूर्ण निष्ठा, सजग चेतना एवम् सुखकारी भावनाओं का सन्निवेष रहता है। रातिजगा की रात्रि को स्त्रियों द्वारा अनेक प्रकार की अनुष्ठान क्रियायें भी सम्पादित की जाती है। सूर्योदय के पूर्व प्रभात वेला के भावपूर्ण और सरस गीत अपना विशेष महत्व रखते हैं जिन में निद्रा रूपी मोह और अकर्मण्यता का त्याग करने तथा जाग्रत होकर कर्त्तव्य करने की भावमयी उपदेशात्मक उक्तियों की छाया लहराती है।

**विधि विधान—**

'राति-जगा' की रात्रि को निम्न क्रियायें सम्पन्न की जाती हैं। पश्चात् गीत आरम्भ होते हैं--

१. माया के गेह में बाजोट रखा जाता है जिस पर घी का ७ झारा रेला बहाकर दिया जाता है।
२. वर अथवा वधू के हाथ से पीठी और मेंहदी का हाथ चेपा जाता है।
३. लाल और श्वेत वस्त्र बाजोट पर बिछाया जाता है।
४. लाल वस्त्र पर गेहूँ की ढेरी तथा श्वेत वस्त्र पर चांवल की ढेरी की जाती है।
५. ढेरी पर गुड़, नारियल, पुष्प माला और घी का दीपक रखा जाता है।
६. घी का दीपक अखंड रहता है रात्रि भर उसकी ज्योति रहना आवश्यक है जल का कलश रखा जाता है।
७. सवा रुपया कच्चे दूध में धोकर बधावा का रखा जाता है।

८. गीत आरम्भ हो जाते हैं।

९. देवी देवताओं के गीत जब तक पूर्ण नहीं होते तब तक कोई स्त्री ( गाने वाली ) बीच में अधूरा गीत छोड़कर नहीं उठ सकती। देवी देवताओं के गीत समाप्त होने पर ही उठ सकती है। ऐसी मान्यता है कि देवो-देवता आकर एक पैर के बल से खड़े हो जाते हैं। यह कहा भी जाता है–"जल्दो जल्दी गीत गावो देवता पगां के पाण खड़ा है।"

१०. प्रथम कुलदेवता का गीत गाया जाता है। फिर अन्य देवो-देवताओं के गीत गाये जाते हैं।

देवो–देवताओं के गीतों के अतिरिक्त मेंहदी, चूंदड़, बीजा, काछवा, बलवा खातन मोरया, खटमलियां आदि गीत गाये जाते हैं। प्रभातकालीन गीतों में 'कूकड़' गीत विशेष प्रसिद्ध है।

११. अन्त में 'पितरां पाटकड़ी' देने के बाद घर को एक स्त्री उठती है और जल का एक कलश उठाकर सर्वत्र जल के छींटे दूर्वा अथवा पान के पत्ते से देकर विसर्जन करती है।

**गीत--**

रातिजगा में देवी–देवताओं के अतिरिक्त ये गीत भी मुख्य रूप से गाये जाते हैं।

**दीपक का गीत—**

कुणी जी रे दिवला मेली रे बाट
कुणी जी रे राण्या घी भरे
बाई (बहिन–बेटी का नाम) मेली रे बाट
(गृहस्वामी का नाम) री राण्या घी भरे
बलजे रे दिवला आखी जी रात
आज म्हारा पुरजारो राती जागो।

# देवी देवताओं के गीत

दवी-देवताओं के गीत जीवन के हर मांगलिक कार्य के शुभ अवसर पर गाये जाते हैं। विशेषकर विवाह के सम्पूर्ण कार्य लग्नपत्रिका के समय छोटा तथा बड़ा बान के अवसर पर गाये जाते हैं। 'राति जगा' में देवी-देवताओं के गीतों का महत्वपूर्ण स्थान है। ये गीत जीवन में मंगल भावनाओं के प्रतीक स्वरूप हैं और चिरायु और सुखी और सम्पन्न होने के लिये देवताओं का आवाहन किया जाता है जिससे सब कार्य निर्विघ्न समाप्त हो जाय।

**विनायक—**

चालो विनायक आपाँ जोशी रे चालां ।
चोखाँ सा लगन लिखासां हे म्हारा विड़द विनायक ।
चालो विनायक आपां बजाज रे चालां ।
चोखा सा सालूड़ा मोलावस्यां हे म्हारा............
चालो विनायक आपां सोनी रे चालां..............
चोखा सा गहना घड़ास्यां हे म्हारा.............
चालो विनायक आपां पंसारी रे चालाँ
चोखा सा मेवा मोलावा हो म्हारा.............

आगे क्रमशः गांधी कदोई, तमोली, पनिया आदि नाम लेकर गीत को पूरा करना चाहिये।

**पितरां रा गीत--**

सोना री डांडी राजा रूपा रा वेला ।
तोल गांधी रा वेटा किस्तूर जी ।
पूछत पूछत नगर ढंढोल्या ।
घर वताओ बनड़ा रा बाप रो जी ।
एक ऊंची सी मेड़ी राजा लाल किवाड़ी

कैल झवरके वाँके बारने जी ।
छोटी सी तलाई राजा पानीडो बोतेरो
पितरां रो लश्कर बो घणो जी ।
पितर भी न्हाया राजा बालूड़ा न्हाया
तोई तलाई में पानी अंत घणो जी ।
छोटो सो बुगचो राजा कपड़ा बोतेरो
पितरां रो लश्कर बो घणो जी ।
पितरां भी पहरया राजा बालूड़ा भी पहरया
तोई डाबूल्या में गहणा अंत घणा जी ।
छोटो सो चौपड़ो राजा कूंकूं बोतेरो
पितराँ रो लश्कर बो घणो जी ।
पितर भी चरच्या राजा बालूड़ा भी चरच्या
तोइ चोपड़ा में कूं-कूं अन्त घणो जी ।
छोटी सी कढ़ाई राजा लापसड़ी बोतेरी
पितरां रो लश्कर बो घणो जी
पितर भी जीम्या राजा बालूड़ा भी जीम्या
तोई कढ़ाई में लापसी घणी जी ।

सोना री झारी राजा गंगाजल पाणी
पितरां रो लश्कर राजा बो घणो जी
पितर भी पीया राजा बालूड़ा भी पिया
तोई झारी में गंगाजल बो घणो जी
पितर बालूड़ा राजा न दो आसीस
थांकी आसीस सूं फलस्यां फूलस्यां जी
नीम जूं थे फलजो राजा बेल जूं पसरज्यो
लीलड़ा नारेलां लड़ लूमजो जी ।

## पितरां पाटकड़ी

छोटी सी तलाई म्हारी सैंया नीर बोतेरो म्हारा सैंया ।
देवता को लश्कर कहिजे अन्त घणो ।
न्हाया तो धोया पितर हमारे सन्तोक्या म्हारा सैंया ।
तलाई में दूणी-दूणी सिग चढ़े ।
छोटो सो बुगचो जीमें कपड़ा बोतेरा म्हारा सैंया
देवता को लश्कर कहिजे अन्त घणो ।
पहर्‌या तो ओढ्या पितर हुयाजी सन्तोक्या म्हारा सैंया
बुगचा में दूणी दूणी सिग चढ़ैजी
छोटी सी कढ़ाई लापसड़ी बोतेरी म्हारा सैंया ।
कढ़ाई में दूनी दूनी सिग चढ़े ।
छोटो सो चोपड़ो म्हारा सैंया जीमें रोली बोतेरी ।
म्हारा सैंया चोपड़ा में दूणी दूणी सिग चढ़े ।
छोटी सी नगरी जीमें साजनियां बोतेरो म्हारा सैंया ।
जगदीशजी की बेटी पोता अन्त घणो ।

## सती माता

सती माता खेले जी आंगणे
घर सूरज जी रे आंगणा ।

हाथां सोवे दांती रो चूड़लो
मुखां सोवे पाना रो बिड़लो ।

लिलवट सोवे हिंगलू री टींकी
नैना सोवे काजल री रेखा ।

हाथाँ देस्या दांतां रो चुड़लो
मुखां देस्यां पानां रो बिड़लो ।

लिलवट देस्यां हिंगलू री टींकी
नैना देस्यां काजल री रेखा ।

## दियाड़ी माता

माता ऊबा सूरज जी बींदवै
माता ऊबा चंदा जी बींदवै ।
माता झांझर के झंकार
दियाड़ी माता ने अघड़ घड़ावस्यां
माता अघड़ घड़ाय पाट पुआवस्या
माता राखूंली हियड़ा माय
माता ऊबी सासू—बूहां बींदवै ।
माता ऊबी देवरान्यां—जिठान्यां बींदवै
माता गोद झडूल्यो पूत ।
माता अघड़ घड़ाय पाट पुआवस्या
माता राखूंली हियड़ा मांय ।

## बीजासण माता

माता हरिया जंवारा लेती ऊतरी
तुर्रा टांको जी सुसराजी रा जोध
आज बीजासण ऊतरी

माता कुंभ-कलश लेती ऊतरी ।
झोल्या झेलोजी सासू बुआं रो साथ
आज बीजासण ऊतरी ।
आगे घरवालों के नाम जोड़कर गाया जाता है ।

## श्री रघुनाथजी

मोर मुकुट श्री छत्र बिराजै तुर्रा री छिब न्यारी जी
तुर्रा री छिब न्यारी लाल थांकी महिमा भारी जी ।
मंदिर चालोजी रघुनाथ धणी रा दरसन करस्यांजी ।

मंदिर चालोजी ।

काना में थांके कुंडल सोवे, मोत्यां की छिब न्यारीजी
मोत्यां की छिब न्यारी लाल थांकी महिमा भारीजी
मंदिर चालो जी ॥

गला में थांके डोरा सोवे कंठ्या की छिब न्यारी जी
कंठ्या की छिब न्यारी जी लाल थांकी महिमा भारी जी
मंदिर चालो जी ।

जामो तो केसरियां सोवै, दुपट्टा की छिब न्यारी जी
दुपट्टा की छिब न्यारी लाल थांकी महिमा भारी जी ॥
मंदिर चालो जी ।

हाथां में थांके चटिया, सौवे, बींट्यां की छिब न्यारी जी
बींट्यां की छिब न्यारी लाल थांकी महिमा भारी जी ।
मंदिर चालो जी ।

पगल्यां में थांके झांझर सौवे, पावड्यां की छिब न्यारी जी
पावड्यां री छिब न्यारी लाल थांकी महिमा भारी जी ।
मंदिर चालो जी ।

## बालाजी (१)

सुसराजी थे छो म्हारा बाप
हुकम करो तो बालाजी रे चालस्यां जी
क्यांकी बहू बोली छै जात,
कांई रे कारण बालाजी रे चालस्यांजी ।
चूड़ला री बोली छै जात
पूतड़ला के कारण बालाजी रे चालस्यां जी
जेठ बड़ेरा थें छो म्हारा बाप
हुक्म करो तो बालाजी रे चालस्यां जी
देवर राजा थे छो म्हारा वीर
हुक्म करो तो बालाजी रे चालस्यां जी
भावज कांई की बोली छै जात,

काईं रे कारण बालाजी रे चालस्यां जी ।
चुड़ला री बोली छै जात
पूतड़ला रे कारण बालाजी रे चालस्यां जी ।
सायब राजा माथा रा सिरदारजी
हुक्म करो तो बालाजी रे चालस्यां जी ।
काईं की बोली छे जात.

काईं रे कारण बालाजी रे चालस्यांजी ।
चूड़ला री बोली छे, जात
पूतड़ला कारण बालाजी रे चालस्या जी ।
बजड़ किवाड पन्ना मारु साँकल जुडी
दिवडो उगे छे बालाजी रे देश में जी
खोलो बालाजी रे बजड़ किवाड़
सांकल खोली बींज्या पीर
खोल्यां बालासा बजड़ किवाड़
सांकल खोली बींज्या सा की जी
दीनी पन्ना मारुं गेठजोड़ा री जात
रोकड़ रुपयो बालाजी रे भेंट को जी
छोड्या पन्ना मारुं लीलड़ा नारेल
झरता तो छोड्या बाला सा रे चूरमा जी
टूटया बाला सा मूजा रे पसार
एक गोदयां दूजो धरम की आंगली जी
थें छो बाला सा अञ्जनी रा पूत
कारज सारया राजा राम का जी ।

( २ )

बालाजी का रथ पर रतन सिंहासन
जगमग ज्योत जै बाला की
जय–जय बोलो बजरंग बाला की

वाला की नन्दलाला की, दशरथ नन्द दुलारा की ॥

अष्ट पहर दोय पोलयां बिराजे बाला
मौज उड़े छै मोहन माला की
शनिश्चर वार दूध का न्हावन वाला
ऊपर धम्म नगारा की ।
मंगलवार जरी का चोल बाला
ऊपर झड़प दुशाला की ।
जल शीशम बाला आप विराजो
पत राखो कंठी माला की
सरजू की तीर अयोध्या नगरी रामा
चौकी वजरंग बाला की ।

**भेरूजी—**

भैरूजी रा आमा–साँमा ओवरा बालूड़ा
कोई देवजी रे सूरज सामी पोलींजी हिंडोला-मचोलो जी
कंवर केसरयां कालूड़ा
कोई भैरूजी रे आया सिमरथ पावन बालूड़ा
कोई देवरजी रे हुई मनवार जी
हिंडोला मचोलो कंवर केसरयां कालूड़ा
कोई भैरूजी रे दूध चढ़ै जी ओ बेठे बालूड़ा ।
कोई देवजी रे राँदी गुजली खीर जी
हिंडोलो मचोलो कंवरजी केसरयां कालूड़ा ।
कोई भैरूजी रे राण्या पहरयो चूड़लो बालूड़ा ।
कोई दैवजी रे जायो लाडण पूत जी
हिंडोलो मचोलो कंवर केसरया कालूड़ा ।

**तेजाजी—**

कुल में तो दोय फुलड़ा बड़ा जी
एक सूरज दूजो चाँद

ऊबा सगला ग्रो तेजाजी थें बड़ा जी
सूरज री किरगा तपे जी
चंदा री निरमल रात
कुल में तो दोय फुलड़ा बडा जी
एक धरती दूजो ग्रसमान
ऊबा सगला ग्रो तेजाजी थे बड़ा जी
वा बरसे वा नीपजे जां।
दुनियां में तो दोय फुलड़ा बड़ा जी
एक घोड़ी दूजी गाय।
ऊबा सगला ग्रो तेजाजी थे बड़ा जी
गऊरा जाया हले खड़े जी
घोड़ी रा ढाबेला राज
कुल में तो दोय फुलड़ा बड़ा जी
एक मायड़-दूजो बाप
ऊबा सगला ग्रो तेजाजी थे बड़ा जी
माता रे ग्रोदर ग्रोपन्या जी
बाप लड़ाया छै लाड़
कुल में तो दोय फुलड़ा बड़ा जी
एक साहब दूजो वीर
ऊबा सगला ग्रो तेजाजी थे बड़ा जी
वीर ग्रोढ़ावे बाला चूनरी जी
साईं रो उबछल राज
जो थांकी सेवा करे जी
जाने इंद पूत............ऊबा सगला.......
जो थांकी नीदरा करै जी
जाने पटक पछाड़–ऊबा सगला........

## गोगाजी

गोगा आजो जी पांवणा
कोई बरण भादूड़ा री रात
गोगा री मेड़्या चांदणां
ऊंचा घालूंली वेसना
कोई दूध पखारूं पांवजी
गोगा की मेड़्या चांदणों
चावल राँदूली ऊजला
कोई हरया मूंगा री दालजी
गोगा री मेड़्याँ चांदणों
भैंस दुवाँऊली भूरड़ी
कोई राँदू गुदली खीर जी
गोगा री मेड़्या चाँदणो
घी बरताँऊली तोलड़्यो
कोई तिवण तीस-बतीस जी
गोगा री मेड़्या चादणों
बीजापुर करोजी बीजणों
कोई चतुर उतारो बाजोट जी
गोगा री मेड़्या चाँदणों
थाल परोसली पदमणी
कोई झांझर रे झंकार जी
गोगारी मेड़्या चाँदणों
गोगा–गोगीजी जीमसी
कोई ले ले विचला गास जी
कोई अमरित चलूं कराय जी
गोगा री मेड़्या चाँदणों।

## पीरजी--

पांचो पीराँ करचो रे मलीदो तो लाल गरुजी अगवाणी रे मीयाँ।
घेरवे गुमानी घेरवे गुमानी बाबो मस्त दिवानी तो सुणजो
म्हारा लाल गुरु की वाणी बे मीयां घेरवे गुमानी।
चार चड़स बाबो पानी का मंगावे
तो दोय भरीया दोय रीता बे मींयां घेरवे गुमानी ।।
चार भरोंटो बाबो घास की मगावे
तो दोय आला दोय सूखा वे मींया घेरवे गुमानी ।।
सासू आंगण बहू थे पलंग पर तो
देवर पीसणा पीसे ये मीयां घेरवे गुमानी।
आगे सगा थे सगा के जाते हुक्का की मनवारी
रे मींयां घेरवे गुमानी।
अब तो सगा थे सगा के जावे तो बाड़ी की मनमानी
रे मींयां घेखे गुमानी।
घेरवे गुमानी बाबो मस्त दीवानी तो सुणजो म्हारा
गुरु की बाणी वे मींयां घेरवे गुमानी ।।

## झूंझारजी

झूंझार राणा कठ्ठे तो बाजा बाजिया
झूंझार राणा कठ्ठे लिया छै मलाण
ओ झूंझार राणा बांय पकड़ घुड़ला चढ़ो।
झूंझार राणा जामो तो सोवे केसर्यां
झूंझार राणा दुपट्टो तो लाल गुलाल
ओ झूंझार राणा बांय पकड़ घुड़ला चढ़ो ।।
झूंझार राणा ब्यावर बाजा बाजिया
झूंझार राणा अजमेर किया है पलाण
ओ झूंझार राणा बाँय पकड़ घुड़लो चढ़ो ।।

ओ झूंझार राजा चांवल राँदूली ऊजला
झूंझार राजा हरिया मूंग की छै दाल।
ओ झूंझार राणा बांय पकड़ घुड़लो चढ़ो ।।
झूंझार राणा भैंस दुआऊंली भूरड़ी
झूंझार राणा रादूंली गुदली खीर
ओ झूंझार राणा बांय पकड़ घुड़ला चढ़ो ।।
झूंझार राणा पोला पोऊं नोगरी
झूंझार राणा तिवण तीस बत्तीस
ओ झूंझार राणा बांय पकड घुडला चढो ।।
झूंझार राणा घी बरताऊं तोलड़यो
झूंझार राणा पापड़ तलूंली पचास
ओ झूंझार राणा बांय पकड घुडला चढ़ो ।।

## लोडी-बडी

थे म्हारे आजो ये म्हारी जीजी बाई पावणा ।
वरण भादूडा री रात
आज तो लोडी रे जी बडी जी आया पावणा ।
ऊंचा तो घालू ये म्हारी जीजी बाई बेसना ।
लुल लुल लगूंली पांव
आज तो लोडी रे जीं वडी जी आया पांवणा ।
चांवल तों रादूं ये म्हारी जीजी बाई ऊजला ।
हरिया मूंग री छै दाल
आज तो लोडी रे जी वड़ी जी आया पांवणा ।

## रामदेवजी—

कठऽतो बाजत बाजिया अजमल जी का बाबा
कठऽतो गुड्या छै निशान

कठऽ तो गुड्या छै निशान रुणिजा थांका ओ कुंवरजी
शहर में बाजा बाजिया अजमल जी का चावा
देवरा में गुड्या छे निशान–रुणिजा शहर थांको ओ कुंवरजा
थांको ज थांका बाप को अजमल जी का चावा
पडै अै न्यारा री ठौर–रुणिजा....
कलंक आवे बांझडी अजमल रा चावा
कलक वालूडा री मांय–रुणिजा....
आवै बांझडी अजमलजी रा चावा।
नौलख वालूडा री मांय रुणिजा....
कांई मागे वांझडी अजमल जी रा चावा
कांई बालूडा री मांय–रुणिजा....
वेटा तो मांगे बांझड़ी अजमल जी रा चावा।
अन–धन बालूडा री मांय–रुणिजा....
वेटा तो देस्यां बांझडी–अजमलजी रा चावा
छत्र चढावे बांझडा–अजमल जी रा चावा
धजा अे वालूडा री मांय–रुणिजा....

## पाबूजी

सिलावट रा वेटा तू ही म्हारो भाई रे
महल चुनावत चार जुग हुआ रे
पाबूजी परगीज बागां में डेरा दिया रे।
हलवाई रा बेटा तू ही म्हारो भाई रे
सीरणी बनावत चार जुग हुआ है। पाबूजी....
सोनीडा रा वेटा तूं ही म्हारो भाई रे
गहणो घडावत चार जुग हुवा रे पाबूजी....
वजाजी रा वेटा तूं ही म्हारो भाई रे
कपडा मुलावत चार जुग हुआ रे।

खातीडा रा बेटा तू ही म्हारो भाई रे
ढोलणी घडावत चार जुग हुआ रे ।
पाबूजी परणीज........

## सूरजजी का गीत

धोला धोला काईं करो अे धोला वन में कपास
धोलो सूरजजी रो घोडलो अे, धोला बहू रैणादे रा दाँत
उगतो उजास भरणो आथम तो सिन्दूर–वरणो
गऊ अे चरण चाली पंछीडा मारग चाल्या
नेम धरम सब साथ
सहेल्यां बाबल घर बाज्या ढोल
सहेल्यां सुसरेजी घर आंणद–उछाव
रातो–रातो काईं करो अे राती चुडले रो मजीठ
रातो सूरजजी रो घोडलो अे राता बहू रैणादे रा नैण
उगता उजास–भरणो आथम तो सिन्दूर-वरणो
गऊ अे चरण चाली पंछीडा मारग चाल्या
नेम धरम सब साथ
सहेल्या बाबल घर बाज्या ढोल
सहेल्या सुसरेजी घर आंणद उछाव
कालो-कालो काईं करो अे काला तो वनरा काग
कालो सूरजजी रो घोडलो काला बहू रैणादे रा केस
उगतो उजास भरणो आथम तो सिन्दूर–वरणो
गऊ अे चरण चाली पंछीडा मारग चाल्या
नेम धरम सब साथ
सहेल्यां बाबल घर बाज्या ढोल
सहेल्यां सुसरेजी घर आणं उछाव
पीलो-पीलो काई करो अे पीली चीणा के री दाल

पीलो सूरजजी रो घोडलो अे, पीलो बहू रैणादे रो चीर
उगतो उजास भरणो आथम तो सिन्दूर–बरणो
गऊ अे चरण चाली पंछीडा मारग चाल्या
नेम धरम सब साथ
सहेल्यां बाबल घर बाज्या ढोल
सहेल्यां सुसरेजी घर आणंद उछाह
हरियो-हरियो काईं करो अे, हरी अे बन में तो दूब
हरियो सूरज जी रो घोडलो अे, हरि बहू रैणादे री कूंख
उगतो उजास भरणो आथम तो सिंदूर–बरणो
गऊ अे चरण चाली पंछीड़ा मारग चाल्या
नेम धरम सब साथ
सहेल्यां बाबल घर बाज्या ढोल
सहेल्यां सुसरेजी घर आणंद उछाव

**मेंहदी**—

मेंहदी बायी बायी बालूडा री रेत
प्रेम रस मेंहदी राचणीं
मेंहदी सींची-सींची जल जमना रे नीर
प्रेम रस मेंहदी राचणी
मेंहदी उगी-उगी पात-दो पान
प्रेम रस मेंहदी राचणीं
मेंहदी उभी सोहे गुल क्यारी रे बीच
प्रेम रस मेंहदी राचणीं
मेंहदी चूंटी-चूंटी नाजुकड़ी सी नार
प्रेम रस मेंहदी राचणीं
मेंहदी सूखे-सूखे आंगणियां रे बीच
प्रेम रस मेंहदी राचणीं

मेंहदी पीसी पीसी चाकली रे पाट
प्रेम रस मेंहदी राचणीं
मेंहदी छाणी-छाणी सालूड़ा री कोर
प्रेम रस मेंहदी राचणी
मेंहदी भीजै-भीजै रतन कचोले बीच
प्रेम रस मेंहदी राचणीं
मेंहदी मांडी–मांडी लाडी ग्रे जेठानी बैठ
प्रेम रस मेंहदी राचणीं
मेंहदी निरखे म्हारी नणदल बाई रो वीर
प्रेम रस मेंहदी राचणीं
कुण मांड्या छे सुवागण थारा हाथ
प्रेम रस मेंहदी राचणी
राच्या-राच्या छे सुन्दर थारा हाथ
प्रेम रस मेंहदी राचणीं
थारो हाथ म्हारे हिवड़े ऊपर राख
प्रेम रस मेंहदी राचणीं
थारी मेंहदी पर वारूं पन्ना ये ज्वार
प्रेम रस मेंहदी राचणीं।

## नीमड़ली

उदियापुर से बीज मंगावो मारूजी
नीमड़ला बुवाद्यो पाल तलाब की जी म्हाका राज।
माखणियां की पाल बंधा द्यो मारूजी
नीमड़ला सींचा द्यो काचा दूध से जी म्हां कां राज।
ऊगी नीमड़ली घहर-घमेर मारूजी
फैली सौला कोस में जी म्हां का राज।
ग्रब के ग्रोलंगाणे मारूजी सुसरा जी ने भेज

